"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 43 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 21 अक्टूबर 2016—आश्विन 29, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 26 मई 2016

क्रमांक एफ 9-21/2011/1-8.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री व्ही. रामाराव, (भा.व.से.-1988), अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, रायपुर को उनकी सेवाएं, वन विभाग से लेकर स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग को सौंपते हुए अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रबंध संचालक, छ.ग. मेडिकल सर्विसेस कार्पोरेशन, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

श्री व्ही. रामाराव, भा.व.से. द्वारा प्रबंध संचालक, छ.ग. मेडिकल सर्विसेस कार्पोरेशन के पद का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से श्री अविनाश चंपावत (भा.प्र.से.-2003), आयुक्त, स्वास्थ्य सेवाएं, प्रबंध संचालक, छ.ग. मेडिकल सर्विसेस कार्पोरेशन एवं मिशन संचालक, राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन, रायपुर केवल प्रबंध संचालक, छ.ग. मेडिकल सर्विसेस कार्पोरेशन, रायपुर के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगे. शेष प्रभार यथावत् रहेगा.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.

नया रायपुर, दिनांक 9 सितम्बर 2016

क्रमांक एफ-9-21/2016/1-8.—राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री के. सी. यादव (भा.व.से.-1984), अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, अनुश्रवण एवं मूल्यांकन, मुख्यालय, रायपुर को उनकी सेवाएं, वन विभाग से लेकर पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग को सौंपते हुए उन्हें अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त संचालक, राज्य ग्रामीण विकास संस्थान (एसआईआरडी), निमोरा, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड,** मुख्य सचिव.

## वित्त विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 16 सितम्बर 2016

क्रमांक एफ 1-20/2014/स्था/चार.—राज्य शासन एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग द्वारा आयोजित राज्य सेवा मुख्य परीक्षा वर्ष-2014 तथा साक्षात्कार के परिणाम के आधार पर वित्त विभाग में छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा (लेखाधिकारी) के पद पर नियुक्ति के लिए अनुशंसित किए गए निम्नांकित अभ्यर्थियों को उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, दो वर्ष की परिवीक्षा पर छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा (लेखाधिकारी) के पद पर पुनरीक्षित वेतन बैण्ड रुपये 15600-39100 ग्रेड वेतन रुपये 5400/- में अनन्तिम (Provisional) रूप से कंडिका 2.1 से 2.13 में उल्लेखित शर्तों के अधीन नियुक्त करता है :—

| स. क्र. | लोक सेवा आयोग द्वारा राज्य लेखा सेवा लेखाधिकारी का मुख्य सूची का सरल क्र. | नाम पिता/पति का नाम एवं स्थायी पता | चयन का वर्ग |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | 1 | सुश्री दिव्या वैष्णव, पिता-श्री कृष्णदास वैष्णव, पता-मातृछाया, मकान नं. 125, सेक्टर-01, सड़क नं.-02, प्रोफेसर कालोनी, रायपुर (छ.ग.) | अनारक्षित (महिला वर्ग) |
| 2. | 2 | सुश्री अंकिता सिंह, पिता-श्री ए. के. सिंह, पता-एस. डी.ओ. पी.एच.ई. डी. सब डिवीजन-पत्थलगांव, जिला-जशपुर (छ.ग.) | अनारक्षित (महिला वर्ग) |
| 3. | 3 | श्री चन्द्र प्रकाश पाण्डेय, पिता-श्री राम कीर्तन पाण्डेय, पता-रामसागर पारा, कुटी के पास, अकलतरा, जिला-जांजगीर-चांपा (छ.ग.) | अनारक्षित |
| 4. | 4 | श्री मयंक कुमार गुप्ता, पिता-श्री जगदीश प्रसाद गुप्ता, पता-मेन रोड, राम मंदिर के पास, डब्ल्यू-16, सूरजपुर, जिला-सूरजपुर (छ.ग.) | अनारक्षित |
| 5. | 5 | श्री निशान्त कुमार पाण्डेय, पिता-श्री राम रतन पाण्डेय, पता-पाण्डेय निवास, वार्ड क्र. 16, पाठक चाल, चंदनिया पारा, लिंक रोड, जांजगीर, जिला-जांजगीर-चांपा (छ.ग.) | अनारक्षित |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| 6. | 6 | श्री ताम्रध्वज साहू, पिता-श्री पारस राम साहू, पता-ग्राम व पो. धौराभाठा, व्हाया-पाण्डुका, थाना-मगरलोड, जिला-धमतरी (छ.ग.). | अनारक्षित |
| 7. | 7 | सुश्री हिमशिखा साहू, पिता-श्री मुकुन्द साहू, पता-31/1086, कालडा नर्सिंग होम के पीछे, कटोरा तालाब, रायपुर. | अन्य पिछड़ा वर्ग (महिला वर्ग) |
| 8. | 8 | श्री शशि कुमार चौधरी, पिता-श्री खेत सिंह चौधरी, पता-सी-13, यदुनंदन नगर, तिफरा, बिलासपुर (छ.ग.) | विकलांग श्रेणी |
| 9. | 9 | सुश्री वंदना बिसेन, पिता-श्री दुलीचंद बिसेन, पता-एमआईजी-12, सहयोग पार्क, महावीर नगर, न्यू पुरैना, रायपुर (छ.ग.) | अनुसूचित जनजाति (महिला वर्ग) |
| 10. | 11 | कु. डिम्पल नाग, पिता-श्री घासी राम नाग, पता-ग्राम भैंसाबेड़ा पारा, बड़ेडोंगर, पो.आ. बड़ेडोंगर, थाना-बड़ेडोंगर, तह. फरसगांव, जिला-कोण्डागांव (छ.ग.) | अनुसूचित जनजाति (महिला) |
| 11. | 12 | श्री हेमेन्द्र भुआर्य, पिता-डॉ. रूपेन्द्र कुमार भूआर्य, पता-C/o श्री एन. पी. भूआर्य, ग्राम-घीना, पोस्ट हड़गहन, तह.-डौण्डी लोहारा, जिला-बालोद (छ.ग.) | अनुसूचित जनजाति |

2. 2.1 यह नियुक्ति पूर्णतः अनन्तिम (Provisional) है.

2.2 (अ) आरक्षित श्रेणी के अभ्यर्थी द्वारा उसकी जाति प्रमाण पत्र का सत्यापन स्वतः छानबीन समिति से करवाकर दो माह के भीतर इस विभाग को सत्यापन रिपोर्ट प्रस्तुत की जायेगी और यदि उक्त नियत अवधि में अभ्यर्थी छानबीन समिति द्वारा सत्यापित जाति प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करने में असफल रहता है अथवा छानबीन समिति द्वारा सत्यापन के उपरान्त उसका जाति प्रमाण पत्र फर्जी/गलत पाया जाता है, तो बिना कोई कारण बताए पूर्वाग्रह के बिना इस विभाग द्वारा उसकी सेवाएं समाप्त कर दी जायेगी तथा झूठा प्रमाण पत्र प्रस्तुत करने के लिए उसके विरुद्ध भारतीय दण्ड संहिता के प्रावधानों के अंतर्गत यथोचित कार्यवाही भी की जा सकेगी.

(ब) आरक्षित श्रेणी के अभ्यर्थियों का यह दायित्व होगा कि वह छानबीन समिति द्वारा चाहे गए सभी आवश्यक दस्तावेज/रिकार्ड एवं जानकारियां अपने जाति प्रमाण पत्र के सत्यापन हेतु छानबीन समिति को उपलब्ध करायेगा.

(स) विकलांग श्रेणी के अभ्यर्थियों के संबंध में उनके विकलांगता प्रमाण-पत्र का सत्यापन अनिवार्य रूप से कराया जाकर प्रस्तुत किया जाए.

2.3 परिवीक्षाधीन अधिकारी को परिवीक्षावधि में संचालनालय द्वारा आयोजित विभागीय परीक्षा भाग-1 एवं भाग-2 निर्धारित अवधि में उत्तीर्ण करना होगा ताकि परीवीक्षाधीन अवधि समाप्ति के पश्चात् पदांकन संबंधी आगामी कार्यवाही संचालित की जावेगी.

2.4 सभी अभ्यर्थियों को निर्धारित मापदण्ड अनुसार आचरण व चरित्र का पुलिस सत्यापन भी कराया जायेगा. यदि पुलिस सत्यापन में अधिकारी को सेवा के लिए अनुपयुक्त पाये जाने पर नियुक्ति प्राधिकारी के विचार में यदि, उनका उपयुक्त शासकीय सेवक बनना संभव न होना पाया जायेगा तो, उसकी सेवाएं नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समाप्त की जा सकेगी.

2.5 शासकीय सेवा के दौरान अधिकारीगण छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम 1961, छ.ग. सिविल सेवा आचरण नियम, 1965 एवं छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (वर्गीकरण, नियंत्रण तथा अपील) नियम, 1966 एवं छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा (राजपत्रित) नियम, 2013 से शासित होंगे.

2.6 उपरोक्त अभ्यर्थियों की नियुक्ति राज्य या संभागीय "मेडिकल बोर्ड" से चिकित्सीय योग्यता प्रमाण पत्र (मेडिकल फिटनेस सर्टिफिकेट) प्राप्त करने की अपेक्षा में की जाती है. अत: अभ्यर्थीगण राज्य या संभागीय मेडिकल बोर्ड से स्वास्थ्य परीक्षण कराकर मेडिकल फिटनेस सर्टिफिकेट तत्काल विभाग में प्रस्तुत करेंगे. बिना चिकित्सा योग्यता प्रमाण-पत्र के वेतन आहरण नहीं किया जायेगा, तथा कार्य की गयी अवधि का कोई वेतन देय नहीं होगा. "मेडिकल बोर्ड" द्वारा अयोग्य पाये जाने की दशा में अभ्यर्थी की सेवाएं तत्काल समाप्त कर दी जावेगी.

2.7 उपरोक्त अभ्यर्थियों को संबंधित कार्यालय में कार्यभार ग्रहण करने के समय संचालनालय कोष, लेखा एवं पेंशन, रायपुर अधिकारी के समक्ष (स्थानीय) निवासी प्रमाण पत्र तथा शैक्षणिक अर्हता संबंधी प्रमाण पत्र की मूल प्रतियां सत्यापन हेतु प्रस्तुत करना अनिवार्य होगा. अभ्यर्थी द्वारा आयोग को नियुक्ति के पूर्व दी गयी कोई भी जानकारी/प्रमाण पत्र गलत पाये जाने पर उसे बिना किसी पूर्व सूचना के सेवा से पृथक किया जा सकेगा तथा उसके विरुद्ध भारतीय दण्ड संहिता के प्रावधानों के अधीन कार्यवाही की जा सकेगी.

2.8 जाति प्रमाण पत्र एवं अन्य प्रमाण पत्र के पूर्ण सत्यापन के उपरान्त ही संबंधित कर्मचारी की नियुक्ति को अंतिम रूप से मान्य किये जाने पर विचार किया जायेगा.

2.9 चयनित अधिकारियों को कार्यभार ग्रहण करने के पूर्व एक बांड शासन के पक्ष में निष्पादित करना भी आवश्यक होगा कि वह परिवीक्षा अवधि को सफलतापूर्वक पूर्ण न कर पाने की दशा में, परिवीक्षा अवधि में शासन द्वारा उस पर खर्च की गयी राशि की वसूली की जाएगी जिसमें वेतन भत्ते एवं यात्रा देयक भी शामिल होगा.

2.10 चयनित आवेदकों की परस्पर वरिष्ठता लोक सेवा आयोग द्वारा जारी की गयी चयन सूची के अनुसार ही निर्धारित रहेगी.

2.11 यह नियुक्ति पूर्णत: अनंतिम है तथा बिना कोई कारण बताये एक माह का नोटिस देकर अथवा एक माह का वेतन/भत्ते देकर सेवाएं समाप्त की जा सकेंगी. इसी प्रकार संबंधित अधिकारी द्वारा एक माह का नोटिस देकर अथवा एक माह का वेतन/भत्ते जमा कराकर सेवा से त्यागपत्र दिया जा सकेगा.

2.12 प्रमाणित किया जाता है कि उपरोक्त पद पर नियुक्ति के संबंध में आरक्षण नियमों एवं आदेशों का पालन किया गया है.

2.13 उपरोक्त सभी अभ्यर्थियों को नियुक्ति आदेश जारी होने के दिनांक से 15 दिवस के भीतर पदभार ग्रहण करना अनिवार्य होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. सिंह,** उप-सचिव.

---

## सहकारिता विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 सितम्बर 2016

क्रमांक-एफ 15-6/2014/15-1.—छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग द्वारा आयोजित राज्य सेवा परीक्षा वर्ष-2014 तथा साक्षात्कार के परिणामस्वरूप दिनांक 13-05-2016 के परिणाम के आधार पर राज्य प्रशासनिक सेवा में नियुक्ति के लिए अनुशंसित निम्नलिखित उम्मीदवारों को कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक 2 वर्ष की परिवीक्षा पर सहकारिता विभाग अंतर्गत वेतनमान

रु. 15600/- रु. 39100/- ग्रेड पे रु. 5400/- में सहायक पंजीयक, सहकारी संस्थाएं के पद पर नियुक्त किया जाता है तथा उन्हें उनके नाम के सम्मुख दर्शाये कॉलम-5 में उल्लेखित जिले में पदस्थ किया जाता है :—

| स. क्र. | लोक सेवा आयोग द्वारा अनुशंसित सूची का सरल क्रमांक | अभ्यर्थी का नाम तथा गृह जिला | प्रथम नियुक्ति पर पदस्थापना जिला |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | 1 | श्री अनिल कुमार खत्री, पिता स्व. श्री लेखराज खत्री, सुनील स्टेशनरी शॉप मेन रोड लाखे नगर, रायपुर गृह जिला-रायपुर. | कार्यालय पंजीयक सहकारी संस्थाएं, मुख्यालय रायपुर. |
| 2. | 2 | श्री आकाश दीप पात्रे, पिता स्व. श्री झुलाराम पात्रे, ग्राम-सूरीघाट (लोरमी रोड) मुंगेली. | कार्यालय सहायक पंजीयक सहकारी संस्थाएं, दंतेवाड़ा. |
| 3. | 4 | श्री राजेन्द्र प्रसाद राठिया, पिता श्री अनुज राम राठिया, सी/ओ जी. एस. ठाकुर, शिव मंदिर के पास, गली नं. 2, म. नं. 26/92, राजा तालाब, रायपुर. | कार्यालय उप पंजीयक, सहकारी संस्थाएं, महासमुंद. |

2. यह नियुक्ति अभ्यर्थी द्वारा स्वयं के चरित्र के संबंध में दिये गये वचन-पत्र के आधार पर अनंतिम रूप से प्रदान की जा रही है. पुलिस सत्यापन में कोई ऐसी जानकारी प्राप्त होने पर जो संबंधित अभ्यर्थी को शासकीय सेवा हेतु अनर्ह/अनुपयुक्त सिद्ध करती हो तो बिना किसी पूर्व सूचना के उसकी सेवा तत्काल प्रभाव से समाप्त की जावेगी.

3. उपरोक्त परिवीक्षाधीन अधिकारियों को जब प्रशासन अकादमी, रायपुर में प्रशिक्षण हेतु बुलाया जाएगा, तब वे अपनी उपस्थिति जिले से प्रशासन अकादमी, निमोरा रायपुर में दें तथा प्रशिक्षण प्राप्त करें.

4. परिवीक्षाधीन अधिकारी को परिवीक्षा अवधि के दौरान में विहित प्रशिक्षण, प्रशासन अकादमी, निमोरा रायपुर में प्राप्त करना अनिवार्य होगा और प्रशिक्षण के पश्चात् अकादमी द्वारा ली जाने वाली परीक्षा में अनिवार्यत: सम्मिलित होकर परीक्षा उत्तीर्ण करना होगा. प्रशासन अकादमी द्वारा ली जाने वाली परीक्षा में प्रथम बार में असफल होने पर अधिकारी को अकादमी के आगामी प्रशिक्षण में सम्मिलित होकर परीक्षा उत्तीर्ण करने के निर्देश दिए जा सकेंगे.

5. परिवीक्षाधीन अधिकारी को अपनी परिवीक्षा अवधि में उच्च मानकों द्वारा निर्धारित विभागीय परीक्षाएं उत्तीर्ण करनी होगी. नियुक्ति प्राधिकारी पर्याप्त कारणों से एक वर्ष से अनधिक अवधि के लिए परीवीक्षा अवधि को बढ़ा सकेगा. जो व्यक्ति उपर्युक्त अनुसार विहित विभागीय परीक्षाएं उत्तीर्ण न हुआ हो अथवा जो सेवा के लिए अनुपयुक्त पाया गया हो, की सेवाएं परिवीक्षा अवधि के अंत में समाप्त की जा सकेगी. परिवीक्षाधीन व्यक्ति की सेवाएं परिवीक्षा अवधि के दौरान भी समाप्त की जा सकेंगी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी के विचार में उसका उपयुक्त शासकीय कर्मचारी बनना संभव न हो.

6. इन अधिकारियों की परिवीक्षा अवधि, स्थाईकरण, वरिष्ठता आदि छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 एवं छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (वर्गीकरण, नियंत्रण तथा अपील) नियम, 1966 के अंतर्गत शासित होगी.

7. उपर्युक्त पदाभिलाषियों की नियुक्ति मेडिकल बोर्ड से चिकित्सीय योग्यता प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना होगा. मेडिकल बोर्ड द्वारा अयोग्य पाये जाने पर इनकी सेवाएं तत्काल समाप्त कर दी जावेगी.

8. उपर्युक्त पदाभिलाषियों द्वारा दी गई जानकारी/प्रमाण-पत्र यदि गलत पाये गये तो उन्हें बिना किसी पूर्व सूचना के सेवा से पृथक किया जा सकेगा तथा उसके विरुद्ध भारतीय दण्ड संहिता के प्रावधानों के अधीन कार्यवाही की जा सकेगी.

9. परिवीक्षाधीन अधिकारी के कार्यभार ग्रहण करने के पूर्व एक बाण्ड शासन के हित में निष्पादित करना होगा कि वह परिवीक्षा अवधि को सफलतापूर्वक पार न करने की दशा में परिवीक्षा अवधि में शासन द्वारा उस पर खर्च की गई राशि जिसमें वेतन, भत्ते एवं यात्रा व्यय शामिल होगा, की वापसी के लिए उत्तरदायी रहेगा. बाण्ड का प्रारूप संलग्न है.

"प्रमाणित किया जाता है कि उपर्युक्त पदों के संबंध में आरक्षण नियमों एवं आदेशों का पालन किया गया है."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जेवियर केरकेट्टा,** अवर सचिव.

---

## धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ 1-15/2015/धर्मस्व/छ:.—राज्य शासन भारत के संविधान द्वारा प्रदत्त कार्यपालिक शक्तियों का प्रयोग करके सिन्धु दर्शन तीर्थयात्रा आर्थिक सहायता नियम 2016 में निम्नानुसार संशोधन करता है :—

### संशोधन नियम

3. **नियम 3 सहायता राशि —** "सहायता राशि वयस्कों (18 वर्ष से अधिक आयु) को प्रति व्यस्क तीर्थयात्रा पर हुए वास्तविक व्यय का 50 प्रतिशत या अधिकतम 15,000/- रुपये जो भी कम हो, तथा 5 वर्ष से अधिक आयु के बच्चों को प्रत्येक बच्चे का वास्तविक व्यय का 50 प्रतिशत या 5,000/- रुपये जो भी कम हो दिया जायेगा" के स्थान पर "सहायता राशि प्रति तीर्थयात्री यात्रा पर हुए वास्तविक व्यय का 50 प्रतिशत या अधिकतम 15,000/- रुपये जो भी कम हो" प्रतिस्थापित करता है. उक्त नियम तत्काल प्रभावशील होगा.

No. F 1-15/2015/Endowment/VI.—Exercising the executive power conferred by the Constitution of India, the State Government, hereby, makes the following Amendment in the Sindhu Pilgrimage, Financial Assistance Rules, 2016.

### AMENDMENT ON RULE 3

**Rule number 3 'Amount of Assistantce'—** The previous rule of providing Assistance amount of 50% of the actual expenditure incurred on every adult pilgrimage or a maximum of Rs. 15000/- whichever is less in case of adults (18 years and above), and Assistance amount of 50% of actual expenditure incurred on every child or Rs. 5000/- which ever is less in case of children (more than 5 years) has been amended.

The new rule states the Assistance amount of 50% of the actual expenditure incurred on every pilgrimage or a maximum of Rs 15000/- whichever is less, shall be payable. The Amendment shall come into force with immediate effect.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**संतोष के. मिश्र,** सचिव.

# नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 अगस्त 2016

क्रमांक एफ 5—36/2015/18.—पथ विक्रेता (जीविका संरक्षण और पथ विक्रय विनियमन) अधिनियम, 2014 (2014 का 7) की धारा 38 की उप—धारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुये और स्थानीय प्राधिकारी एवं नगर विक्रय समिति के परामर्श के पश्चात्, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, पथ विक्रेताओं के कल्याण के लिये निम्नलिखित योजना बनाती है, अर्थात् :—

योजना

**अध्याय—एक**
**प्रारंभिक**

1. **संक्षिप्त नाम, प्रारंभ एवं विस्तार.—**

(1) यह योजना छत्तीसगढ़ पथ विक्रेता (जीविका संरक्षण और पथ विक्रय विनियमन) योजना, 2016 कहलायेगी ।

(2) यह राजपत्र में इसके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होगा।

(3) इसका विस्तार संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य में होगा।

2. **परिभाषाएं.—** शब्द एवं अभिव्यक्तियां जो इसमें प्रयुक्त है किन्तु परिभाषित नहीं हैं उनके क्रमशः वही अर्थ होंगे जैसा कि पथ विक्रेता (जीविका संरक्षण और पथ विक्रय विनियमन) अधिनियम, 2014 (2014 का 7) तथा छत्तीसगढ़ पथ विक्रेता (जीविका संरक्षण और पथ विक्रय विनियमन) नियम, 2015 में उनके लिये समनुदेशित है.

**अध्याय—दो**
**पथ विक्रेताओं का सर्वेक्षण**

3. **सर्वेक्षण.—**

(1) सर्वेक्षण की रीति निम्नानुसार होगी,—

(क) विक्रेता के सर्वेक्षण हेतु एक दल गठित किया जायेगा;

(ख) गठित दल नगर विक्रय समिति के निरीक्षण एवं निर्देशन में सर्वेक्षण कार्य संपन्न करेंगे;

(ग) सर्वेक्षण दल के गठन में निम्नलिखित सम्मिलित हैं,—

(एक) राजस्व निरीक्षक,
(दो) सहायक राजस्व निरीक्षक,
(तीन) सहायक परियोजना अधिकारी (एनयूएलएम),
(चार) मिशन मैनेजर (एनयूएलएम),
(पांच) सामुदायिक संगठन, तथा
(छः) स्थानीय नगरीय निकाय से वार्ड प्रभारी।

(घ) गठित दल निर्धारित प्रपत्र में वार्डवार सर्वेक्षण के कार्य को संपन्न करेंगे। (परिशिष्ट एक);

(ड.) निर्धारित प्रपत्र में आवश्यक जानकारी एकत्र करते समय जानकारी के सत्यापन हेतु मतदाता परिचय–पत्र/आधार कार्ड/ड्राईविंग लाइसेंस की छायाप्रति आवश्यक रूप से प्राप्त करेंगे;

(च) निर्धारित प्रपत्र में प्राप्त जानकारी का डाटाबेस तत्काल नगर विक्रय समिति द्वारा तैयार किया जायेगा;

(छ) सर्वेक्षण दल सर्वेक्षण के दौरान ही विक्रय प्रक्षेत्र एवं स्थानीय प्राकृतिक बाजार का अवलोकन करेगा;

(ज) स्थानीय नगरीय निकाय तथा नगर विक्रय समिति सर्वेक्षण के लिए किसी सर्वेक्षण एजेंसी की सेवा (आरपीएफ के माध्यम से) ले सकते हैं ;

(झ) विक्रेताओं के सर्वेक्षण हेतु शहर स्तरीय संघ (सीएलएफ) को भी उत्तरदायित्व दिया जा सकता है।

(2) **सर्वेक्षण एजेंसी से सेवा लेने के संबंधी मामले,–**

(क) सर्वेक्षण एजेंसी नगर विक्रय समिति के निर्देशन एवं मार्गदर्शन में सर्वेक्षण कार्य संपन्न करेगी;

(ख) सर्वेक्षण एजेंसी निर्धारित प्रपत्र में जानकारी एकत्रित करेंगे एवं जानकारी के सत्यापन हेतु आवश्यक दस्तावेज (मतदाता परिचय–पत्र/आधार कार्ड/ड्राईविंग लाइसेंस) भी संकलित करेंगे;

(ग) सर्वेक्षण एजेंसी नगर विक्रय समिति तथा स्थानीय नगरीय निकाय से अनुबंध के अनुसार समय सीमा में सर्वेक्षण का कार्य पूर्ण करेंगे;

(घ) सर्वे प्रपत्र में एकत्र की गई जानकारी का डाटाबेस सर्वेक्षण एजेंसी द्वारा तत्काल तैयार किया जायेगा;

(ड.) सर्वेक्षण एजेंसी द्वारा विक्रेताओं का सर्वेक्षण वार्डवार संपन्न किया जायेगा;

(च) सर्वेक्षण एजेंसी, सर्वेक्षण के दौरान पथ विक्रेताओं एवं उनके परिवार के सदस्यों को किसी प्रकार के भय अथवा लालच हेतु प्रोत्साहित नहीं करेगा ।

## अध्याय–तीन
## विक्रय प्रमाणपत्र एवं पहचान पत्र

4. **सर्वेक्षित विक्रेताओं को विक्रय प्रमाण–पत्र वितरण करने की समय–सीमा.–** सर्वेक्षण पूर्ण होने की तिथि से तीन माह के भीतर समस्त पंजीकृत विक्रेताओं को नगर पालिक निगम/नगर पालिका परिषद्/नगर पंचायत द्वारा विक्रय प्रमाण–पत्र जारी किया जायेगा ।

5. **विक्रय प्रमाण–पत्र प्रदान किये जाने हेतु निबंधन एवं शर्तें.–** विक्रय प्रमाणपत्र के लिये निबंधन एवं शर्तें निम्नानुसार होगा,–

(क) विक्रय प्रमाण पत्र का तात्पर्य भूमि का स्वामित्व नहीं है अपितु कतिपय शर्तों के आधार पर भूमि का उपयोग करना है;

(ख) विक्रेता या उसके परिवार के आश्रित सदस्य जो विक्रय कार्य करते हैं, उनकी उम्र 14 वर्ष से कम न हो;

(ग) विक्रेता किसी अवैध या अनैतिक व्यवसाय में संलग्न न हो;

(घ) विक्रेताओं द्वारा राज्य शासन एवं स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा निषेध कोई व्यवसाय नहीं किया जाना चाहिये;

(ङ.) विक्रय प्रमाण–पत्र को हस्तांतरित अथवा विक्रय नहीं किया जा सकेगा;

(च) विक्रय प्रमाण–पत्र में विक्रेता का वर्तमान का रंगीन पासपोर्ट साइज़ का फोटो चस्पा किया जाना चाहिए; तथा यदि विक्रेता की पत्नी या वयस्क बच्चों के द्वारा विक्रय का कार्य किया जाता है तो उक्त सदस्यों की फोटो भी विक्रय प्रमाण–पत्र में चस्पा किया जाना चाहिये;

(छ) सर्वे के दौरान छूट गये नये विक्रेताओं द्वारा स्थानीय नगरीय निकाय के अभिहित प्राधिकारी के समक्ष आवेदन किये जाने पर विक्रेता को विक्रय प्रमाण–पत्र जारी किया जायेगा;

(ज) विक्रय प्रमाण–पत्र के खो जाने या चोरी हो जाने की स्थिति में स्थानीय नगरीय निकाय के सक्षम प्राधिकारी द्वारा निर्धारित शुल्क की राशि लेकर पुनः प्रमाण–पत्र जारी किया जायेगा;

(झ) नये विक्रेता तथा नवीन विक्रय प्रक्षेत्र का चिन्हांकन निरंतर चलने वाली प्रक्रिया है तथा स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा यह कार्य निरंतर किया जायेगा।

6. **विक्रय प्रमाण–पत्र के मापदण्ड, अतिरिक्त निबंधन एवं शर्तें और प्रपत्र.–** परिशिष्ट दो में विनिर्दिष्ट विक्रय प्रमाण पत्र जारी करने के लिये मापदण्ड एवं निबंधन और शर्तों का अनुपालन किया जायेगा तथा विक्रय प्रमाण पत्र का प्रपत्र इसमें विनिर्दिष्ट अनुसार होंगे।

7. **विक्रेताओं को पहचान पत्र जारी करने की रीति एवं प्रपत्र.–** विक्रेताओं को निम्नलिखित शर्तों के अध्यधीन परिशिष्ट दो में यथा विनिर्दिष्ट पहचान पत्र जारी किया जायेगा,–

(क) पहचान पत्र स्थानीय प्राधिकरण के आयुक्त या मुख्य नगरपालिका अधिकारी के हस्ताक्षर से जारी किया जायेगा;

(ख) पहचान पत्र को फोटो युक्त होना अनिवार्य है;

(ग) **पहचान पत्र में स्थानीय प्राधिकरण द्वारा निम्नलिखित जानकारी जैसे–** जारी करने का दिनांक, वैधता दिनांक, पंजीयन क्रमांक, जोन क्रमांक, विक्रय स्थान, विक्रय अवधि, विक्रय की श्रेणी, व्यवसाय का प्रकार, पूर्ण पता, जारी करने वाले प्राधिकारी का हस्ताक्षर एवं पद मुद्रा तथा पृष्ठ भाग में पहचान पत्र उपयोग करने का दिशा निर्देश इत्यादि अंकित होंगे;

(घ) विक्रेता को जारी किये गये पहचान पत्र में बारह अंकों का नामांकन क्रमांक दिया जायेगा जिसके प्रथम दो अंक जिले का कोड होगा, अगले दो अंक स्थानीय नगरीय निकाय के कोड होंगे, इसके अगले दो अंक विक्रेता के वार्ड क्रमांक होंगे अगले दो अंक विक्रेता द्वारा विक्रय किये जा रहें सामाग्री/माल के लिए होगा, तथा अगले चार अंक विक्रेता का सरल क्रमांक होगा, जो कि प्रत्येक स्थानीय नगरीय निकाय का अपने स्तर पर विक्रेताओं की संख्या के आधार पर जारी किया जायेगा ।

8. **विक्रेताओं को विक्रय प्रमाण–पत्र जारी करने के मापदण्ड.–**

(1) स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विक्रेताओं को निम्नांकित मापदण्डों के आधार पर विक्रय प्रमाण–पत्र जारी किया जायेगा,–

(क) विक्रेताओं द्वारा नगर विक्रय समिति के समक्ष रू. 50 के मूल्य के स्टाम्प पेपर पर वचन पत्र प्रस्तुत कर निम्नलिखित आशय की पुष्टि करनी होगी कि–

(एक) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रमाण–पत्र केवल स्वयं या परिवार के आश्रित सदस्यों के उपयोग में लाया जायेगा;

(दो) विक्रय प्रमाण–पत्र को हस्तांतरित अथवा विक्रय नहीं किया जायेगा;

(तीन) विक्रेता के पास स्थानीय नगरीय निकाय सीमा अंतर्गत कोई अन्य दुकान या स्थान विक्रय हेतु उपलब्ध या आबंटित नहीं है;

(चार) विक्रेता के परिवार के किसी अन्य आश्रित सदस्य (पत्नी/पुत्र) को विक्रय प्रमाण–पत्र जारी नहीं किया गया है;

(पांच) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रमाण–पत्र का उपयोग किसी भी प्रकार के अनैतिक तथा अवैध व्यवसाय हेतु नहीं किया जायेगा;

(छः) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रमाण–पत्र का उपयोग किसी भी प्रकार के विस्फोटक सामग्री के विक्रय हेतु नहीं किया जायेगा;

(सात) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रमाण–पत्र का उपयोग किसी भी प्रकार के मादक/नशीले पदार्थो के विक्रय हेतु नहीं किया जायेगा;

(आठ) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रक्षेत्र पर स्वच्छता नियमों का पालन किया जायेगा;

(नौ) विक्रेता द्वारा किसी भी प्रकार के पॉलीथीन/प्लास्टिक कैरीबैग का उपयोग नहीं किया जायेगा ।

(2) राज्य शासन समय–समय पर अग्रतर निर्देश जारी कर सकेगा जिसे विक्रेता द्वारा परिपालन किया जाना आवश्यक होगा।

## अध्याय चार
## शुल्क प्रभार एवं शास्ति (अर्थदण्ड)

9. विक्रेताओं से संग्रहित किये जाने वाले विक्रय शुल्क के निर्धारण के लिये आधार.–

| स. क्र. | निगम/नगरीय निकाय | शुल्क स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा निर्धारित किया जायेगा | बाज़ार की स्थिति | विक्रेता की श्रेणी |
|---|---|---|---|---|
| 1.<br>2.<br>3. | नगर पालिक निगम<br>नगर पालिका परिषद्<br>नगर पंचायत | | दैनिक बाजार, सप्ताहिक बाज़ार, मुख्य बाजार, उच्च विक्रय क्षेत्र | घुमंतु, स्थायी, मौसमी, निरंतर |

10. **विकय शुल्क संग्रहित करने की रीति.–**

(1) प्रत्येक नगर विक्रय समिति के पास एक बैंक खाता होगा ।

(2) प्रत्येक पथ विक्रेता विहित प्ररुप में ऐसी राशि जमा करेगा जो नागरिक सेवाओं तथा पार्किंग स्थानों का उपयोग चलित ठेलों द्वारा किए जाने की स्थिति में विक्रय शुल्क, प्रभार तथा दण्ड के माध्यम से प्राप्त राशि होगी । ऐसी जमा राशि का विवरण विहित प्ररुप में अभिलिखित किया जाना होगा ।

(3) खाता का वार्षिक अंकेक्षण नगर विक्रय समिति द्वारा किया जायेगा ।

(4) संबंधित स्थानीय प्राधिकारी शुल्क प्रभार एवं दण्ड के संग्रहण के लिये अपनी वैकल्पिक व्यवस्था करने हेतु स्वतंत्र है ।

## अध्याय पांच
## विक्रय प्रमाण पत्र की वैधता, नवीनीकरण, निरस्तीकरण एवं निलंबन

**11. विक्रय प्रमाण–पत्र की वैधता.–**

(1) जारी करने के दिनांक से 5 वर्ष की अवधि के लिये विक्रय प्रमाण–पत्र वैध रहेगा ।

(2) 5 वर्ष के पश्चात् निर्धारित विक्रय शुल्क जमा करने पर विक्रय प्रमाण–पत्र का नवीनीकरण कराया जा सकता है।

(3) विक्रेता के किसी अन्य शहर/विक्रय प्रक्षेत्र पर चले जाने अथवा मृत्यु हो जाने की स्थिति में विक्रय प्रमाण–पत्र को स्थानीय नगरीय निकाय को सौंपा जाना चाहिये ।

**12. विक्रय प्रमाण–पत्र के नवीनीकरण की रीति एवं समयावधि.–**

(1) पांच वर्ष की समाप्ति पर् नगर विक्रय समिति के अनुमोदन उपरांत विक्रय प्रमाण–पत्र की अवधि को आगामी पांच वर्ष के लिए बढ़ाई जा सकेगी।

(2) विक्रय प्रमाण–पत्र के नवीनीकरण के लिये प्रभारित की जाने वाली शुल्क, विक्रेता द्वारा विक्रय किये जा रहे सामग्री तथा स्थान की व्यवसायिक स्थिति के आधार पर निर्धारित करना होगा ।

**13. विक्रय प्रमाण–पत्र निरस्त या निलंबित करने की रीति.–**

(1) विक्रय प्रमाण पत्र निम्नलिखित कारणों से निरस्त या निलंबित किया जा सकता है–

(क) यदि विक्रय निर्धारित विक्रय प्रक्षेत्र में नहीं किया जाता है;

(ख) यदि विक्रेता उसको आवंटित विक्रय प्रक्षेत्र से परे क्षेत्र पर अवैध रूप से कब्जा करता है अथवा आवंटित विक्रय प्रक्षेत्र से परे अपना सामान फैलाता है या अवैध स्थायी या अस्थायी संरचना निर्मित करता है;

(ग) यदि विक्रेता उसको आवंटित विक्रय प्रक्षेत्र पर चेतावनी के बावजूद कचरा या गंदगी फैलाता है;

(घ) यदि विक्रेता स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विहित नियमों की अवहेलना करता है;

(ड.) यदि विक्रेता यातायात नियमों की अनदेखी या यातायात को बाधा पहुंचाने का प्रयास करता है;

(च) यदि विक्रेता विहित समय सीमा के भीतर स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा निर्धारित विक्रय शुल्क भुगतान करने में विफल रहता है;

(छ) यदि विक्रेता स्थानीय निकाय के सक्षम प्राधिकारी द्वारा निरीक्षण के दौरान मांगे जाने पर परिचय–पत्र तथा विक्रय प्रमाण–पत्र प्रस्तुत करने में विफल रहता है;

(ज) पथ विक्रेता द्वारा प्लास्टिक कैरी बैग का उपयोग करते पाये जाने की स्थिति में;

(झ) पथ विक्रेता द्वारा स्वच्छता संबंधी मानकों का पालन नहीं किये जाने की स्थिति में;

(ञ) यदि बाल श्रम [ प्रतिषेध एवं उपविधि (विनियम) ] अधिनियम, 2005 के प्रावधानों का उल्लंघन करते हुये पथ विक्रेता द्वारा 14 वर्ष से कम आयु बच्चों को काम रखा गया हो;

(ट) यदि विक्रेता अन्य विक्रेताओं से दुर्व्यवहार/छेड़खानी करता हो;

(ठ) यदि विक्रेता अपने व्यवसाय के संचालन में किसी भी प्रकार का अवैध/अनैतिक व्यवसाय करते पाया जाता है;

(ड) यदि विक्रेता मादक या नशीला या विस्फोटक सामग्री का विक्रय करता है।

## अध्याय छः
## विक्रेताओं का वर्गीकरण

**14. विक्रेताओं का वर्गीकरण.–**

(1) विक्रेता को मुख्यतः तीन प्रकारों में वर्गीकृत किया जा सकता हैः
- (क) स्थायी;
- (ख) मौसमी; तथा
- (ग) घुमंतू विक्रेता ।

(2) विक्रेताओं को स्थान के आधार पर जहां से वे कारोबार संचालित करते हैं, से भी वर्गीकृत किया जा सकता है उदाहरण के लिये –
- (क) प्राकृतिक बाजार
- (ख) साप्ताहिक बाज़ार
- (ग) परंपरागत बाजार

**15. विशेष वर्ग.–**

(1) विक्रेताओं के निम्नलिखित वर्गो को विक्रय प्रमाण पत्र प्रदान करते समय प्राथमिकता दी जानी चाहिये–
- (क) शारीरिक रूप से निःशक्त,
- (ख) वरिष्ठ नागरिक,
- (ग) परित्यक्ता और विधवा
- (घ) तृतीय लिंग समुदाय
- (ड.) महिला

(2) उपरोक्त श्रेणी के विक्रेताओं को नगर विक्रय समिति की अनुशंसा के आधार पर प्रमाण–पत्र के वितरण में प्राथमिकता दी जायेगी।

## अध्याय सात
## विक्रेताओं का स्थान परिवर्तन

**16. विक्रेताओं का स्थान परिवर्तन.–**

(1) निम्नलिखित कारण से लोकहित में विक्रेताओं का स्थान परिवर्तन किया जा सकेगा–
- (क) यदि यातायात का सुविधाजनक एवं सुचारु रूप से संचालन न होता हो;
- (ख) यदि विक्रय प्रक्षेत्र में भीडभाड़ ज्यादा होती है;
- (ग) यदि विक्रय प्रक्षेत्र सकरे मार्ग में हो;
- (घ) सड़क चौडीकरण किये जाने की स्थिति में;

(ङ.) मास्टर प्लान का उल्लंघन होने की स्थिति में;

(च) सुरक्षा की दृष्टि से अतिविशिष्ट या महत्वपूर्ण व्यक्तियों के निवास स्थान के आस पास;

(छ) सड़क के किनारे जहां विक्रय प्रक्षेत्र है यदि उन स्थानों पर टेलीफोन लाईन, विद्युत लाईन, जल प्रदाय हेतु नाली निर्माण, सौंदर्यीकरण प्रस्तावित हो और यदि शासकीय भूमि के अन्य उपयोग हेतु खाली कराया जाता है ।

## अध्याय आठ
## विक्रेताओं की बेदखली

**17. विक्रेताओं को बेदखल किये जाने की रीति –**

(1) विक्रेताओं को निम्नांकित स्थिति उत्पन्न होने की अवस्था में स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा नगर विक्रय समिति के पूर्व अनुमोदन से एक माह की सूचना देकर बेदखल किया जा सकेगा–

(क) यदि विक्रेता द्वारा शहर के किसी भाग की भूमि पर कब्जा करता है जिसमें उसका आवंटित विक्रय प्रक्षेत्र अवस्थित नहीं है;

(ख) यदि कोई विकास कार्य शासन या स्थानीय निकाय द्वारा प्रस्तावित किया जाता है;

(ग) यदि विक्रेताओं द्वारा यातायात प्रणाली को बाधित किया जाता है;

(घ) यदि विक्रेता कचरा या गंदगी फैलाता हो;

(ङ.) यदि विक्रेता कचरा फेकते हुये और क्षति पहुंचाते हुये पाईप लाईन या विद्युत लाईन को बाधित करता है;

(च) यदि विक्रेता अपने व्यवसाय का संचालन में अवैध या अनैतिक क्रियाकलाप में लिप्त रहता है;

(छ) यदि विक्रेता किसी विचारण न्यायालय में किसी अपराध का दोषसिद्ध पाया जाता है;

(ज) यदि विक्रेता किसी व्यक्ति के साथ दुर्व्यवहार करता है;

(झ) पथ विक्रेता हेतु पृथक निर्मित या उपलब्ध विक्रय प्रक्षेत्र होने की स्थिति मे;

(ञ) विक्रेता द्वारा बिना किसी वैध विक्रय प्रमाण–पत्र के विक्रय कार्य करते पाये जाने की स्थिति में;

(ट) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रमाण–पत्र या परिचय पत्र मांगे जाने पर प्रस्तुत न कर पाने की स्थिति में;

(ठ) स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विक्रेता को दुकान/गुमटी आवंटित किए जाने की स्थिति में;

(ड) 80 प्रतिशत या उससे अधिक विक्रेताओं द्वारा किसी एक विक्रेता की शिकायत किये जाने की स्थिति में।

**18. विक्रेताओं को बेदखल करने के लिए नोटिस दिये जाने की रीति.–**

(1) विक्रेताओं को बेदखल करने हेतु निम्नलिखित प्रक्रिया अपनाया जायेगा–

(क) विक्रेताओं को स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा 30 दिवस की नोटिस जारी करनी होगी;

(ख) बेदखली की सूचना तथा सूचना जिसमें ऐसे बेदखली से प्रभावित होने वाले सभी पथ विक्रेताओं के नाम सम्मिलित होंगे, स्थानीय नगरीय निकाय के सूचना पटल पर चस्पा किया जायेगा;

(ग) बेदखली के 48 घंटे पूर्व, मुनादी द्वारा अंतिम सूचना पथ विक्रेताओं को विक्रय प्रक्षेत्र में जाकर दी जायेगी।

**19. सूचना अवधि के भीतर रिक्त करने में विफल रहने की स्थिति में बेदखल करने की रीति.–**

(1) अधिनियम की धारा 18 के अंतर्गत नोटिस देने की अवधि पूर्ण होने पर, विक्रेताओं को बलपूर्वक बेदखल किया जा सकेगा ।

(2) बेदखल करने के दौरान, स्थानीय निकाय स्थानीय पुलिस की सहायता करेगा ।

(3) महिला विक्रेताओं की बेदखली के लिये, महिला पुलिस कर्मी की सहायता ली जायेगी।

(4) बेदखली के साथ विक्रेताओं पर अधिरोपित शास्ति (अर्थदण्ड), उसके द्वारा विक्रय हेतु रखे गये सामानों के मूल्य से अधिक नहीं होगी।

(5) विक्रेताओं या उनके साथियों द्वारा प्राधिकारियों का बलपूर्वक प्रतिरोध करने पर उनके विरूद्ध विधिक कार्यवाही प्रारंभ किया जायेगा

## अध्याय नौ
## वस्तुओं (सामानों) की जब्ती

**20. स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा सामानों को जब्त किये जाने हेतु निबंधन एवं शर्तें.–**

(1) अधिनियम की धारा 19 के अंतर्गत स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विक्रेताओं के सामानों को जब्त किये जाने तथा जब्त सामानों की सूची तैयार करने हेतु निम्नानुसार प्रक्रिया अपनाई जायेगी–

(क) सामानों की क्षति रोकने के लिये सभी संभव प्रयास करना होगा;

(ख) खाद्य सामग्री को प्रदूषित होने से बचाने के लिये सभी संभव प्रयास करना होगा, यदि ऐसा कोई सामग्री जब्त किया जाता है;

(ग) टूटने वाली प्लास्टिक के सामानों की क्षति रोकने के लिये सभी संभव प्रयास करना होगा;

(घ) विनश्वर सामाग्री (फल/फूल/सब्जियों/मांस इत्यादि) के खराब होने की स्थिति में स्थानीय नगरीय निकाय जवाबदेह नहीं होगा;

(ड.) स्थानीय नगरीय निकाय सुरक्षा व्यवस्था के लिए जवाबदेह होगा;

(च) जब्त सामानों की सूची की छायाप्रति/कार्बन कापी, स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विक्रेताओं को तत्काल प्रदान की जायेगी ।

**21. जब्त सामानों को पुनः प्राप्त करने की रीति एवं शुल्क.–**

(1) स्थानीय नगरीय निकाय, जब्त सामानों को विक्रेताओं को अर्थदण्ड के भुगतान करने पर वापस किया जायेगा ।

(2) कार्यालयीन समय में अर्थदण्ड के भुगतान करने पर विनश्वर सामाग्री को वापस किया जायेगा।

(3) जहां विनश्वर सामग्री का विक्रेता सामानों को पुनः वापस लेने में विफल रहता है तो ऐसा जब्त सामान को ऐसी रीति में निराकृत करना होगा जिससे स्वच्छता मानकों का अनुपालन हो जाये।

(4) स्थानीय नगरीय निकाय के द्वारा अर्थदण्ड की पावती, विक्रेता को प्रदान किया जायेगा ।

## अध्याय दस
## सामाजिक अंकेक्षण

**22. नगर विक्रय समिति की गतिविधियों के सामाजिक अंकेक्षण की रीति एवं प्रपत्र (परिशिष्ट चार एवं पांच).–**

(1) सामाजिक अंकेक्षण नगर विक्रय समिति के गतिविधियों के मूल्यांकन हेतु आयोजित किया जाना।

(2) सामाजिक अंकेक्षण हेतु प्रत्येक शहर के प्रमुख विक्रय प्रक्षेत्र तथा प्राकृतिक बाजारों का सूची तैयार किया जाना।

(3) सामाजिक अंकेक्षण के लिये शहर के संबंधित विक्रय प्रक्षेत्र तथा प्राकृतिक बाजारों में विक्रेताओं की सूची का तैयार किया जाना।

(4) इन विक्रय प्रक्षेत्रों एवं प्राकृतिक बाजारों में से 10 प्रतिशत विक्रेताओं का चयन किया जाना।

(5) 10 प्रतिशत विक्रेताओं का चयन रेन्डम सैंपलिंग के माध्यम से किया जाना।

(6) रेन्डम सैंपलिंग के माध्यम से 2 प्रतिशत प्रमुख बाजारों तथा विक्रय प्रक्षेत्र का चयन किया जाना ।

(7) बाजारों के चयन के पश्चात् विक्रेताओं तथा चयनित बाजार में आने वाले क्रेताओं से निर्धारित प्रपत्र में सामाजिक अंकेक्षण डेटा संग्रहित करना (परिशिष्ट चार एवं पांच) ।

(8) प्राप्त जानकारी का डेटाबेस नगर वेंडिंग समिति द्वारा तैयार किया जावेगा।

(9) डेटाबेस में प्राप्त जानकारी के आधार पर नगर वेंडिंग समिति द्वारा कमियों में आवश्यक सुधार किये जायेंगे।

**23. शर्तें जिसके अधीन निजी स्थानों को प्रतिबंधित विक्रय प्रक्षेत्र, आंशिक रूप से प्रतिबंधित क्षेत्र एवं गैर विक्रय प्रक्षेत्र के रूप में अभिहित किया जा सकेगा.–**

(1) भू स्वामी एवं स्थानीय नगरीय निकाय मध्य लिखित अनुबंध के द्वारा निजी स्थानों को विक्रय प्रक्षेत्र के रूप में संचालित किया जा सकता है।

(2) भूमि स्वामी एवं स्थानीय नगरीय निकाय के विक्रेता के मध्य लिखित अनुबंध द्वारा किसी संस्थान की खाली जमीन को भी विक्रय प्रक्षेत्र के रूप में उपयोग किया जा सकता है। अनुबंध में विक्रय अवधि एवं शुल्क भी विनिर्दिष्ट होंगे ।

(3) अनुबंध में यह भी विनिर्दिष्ट करना होगा कि विक्रय, दैनिक संचालित किया जाना है या साप्ताहित संचालित किया जाना है तथा अनुबंध में विक्रय की अवधि भी विनिर्दिष्ट होगा ।

(4) अनुबंध में यह भी विनिर्दिष्ट हो कि विक्रेता दूषित खाद्य पदार्थ का विक्रय नहीं करेगा।

(5) मादक एवं नशीले पदार्थों का विक्रय नहीं किया जायेगा।

(6) ज्वलनशील एवं विस्फोटक सामग्री का विक्रय नहीं किया जायेगा ।

(7) अनुबंध में विनिर्दिष्ट शुल्क के अलावा, विक्रेता स्वच्छता संबंधी सेवा शुल्क के लिये भी दायी होगा ।

(8) विक्रेता, सांप्रदायिक सदभावना को ठेस पहुंचाने वाली वस्तुओं का विक्रय नहीं करेगा।

(9) अनुबंध में यह भी सम्मिलित होगा कि विक्रेता किसी ध्वनि विस्तारक यंत्रों का उपयोग नहीं करेगा।

(10) किसी व्यापारिक प्रतिष्ठान या निजी संस्थान पर विक्रय की अनुमति निम्नलिखित आधार पर दी जा सकती है:—

(क) विक्रय की समय—सीमा के आधार पर;

(ख) विक्रय की जाने वाली सामग्री की गुणवत्ता के आधार पर;

(ग) विक्रय की जा रही वस्तु की अनापत्ति के आधार पर;

(घ) विक्रेता द्वारा स्थान के आकार के संबंध में निवेदन करने के आधार पर एवं निजी संस्थान/व्यवसाय प्रतिष्ठान के स्वामी या प्राधिकृत एजेन्ट के द्वारा अनुमति के आधार पर।

(ड.) निजी संस्थान/व्यापारिक प्रतिष्ठान के स्वामी या प्राधिकृत एजेन्ट की अनुमति के आधार पर।

## अध्याय ग्यारह
## स्वास्थ्य एवं स्वच्छता मानक

**24. विक्रेताओं के लिये स्वास्थ्य एवं स्वच्छता मानक सुनिश्चित करने के लिये निबंधन एवं शर्तें.—**

(1) प्रत्येक विक्रेता सार्वजनिक एवं आसपास के स्थानों पर मापदंडों के अनुसार स्वास्थ्य एवं स्वच्छता मानक बनाये रखेगा ।

(2) विक्रेता सुनिश्चित करेगा कि सार्वजनिक सुविधा एवं संपत्ति को किसी भी प्रकार की क्षति न हो ।

(3) नगरपालिका सार्वजनिक सुविधा एवं सार्वजनिक संपत्ति के रख रखाव हेतु शुल्क अधिरोपित करेगा ।

(4) नगरपालिका द्वारा विक्रेताओं को अपशिष्ट पदार्थों के उचित निपटान सुनिश्चित करने हेतु समुचित प्रक्रिया अपनाई जायेगी।

(5) नगरपालिका ऐसे कूडेदान/गारबेज बैग की व्यवस्था सुनिश्चित करेगा जिससे गंदगी/बदबू ना फैले।

(6) नगरपालिका पीने के पानी की व्यवस्था तथा समुचित प्रकाश व्यवस्था सुनिश्चित करेगा ।

## अध्याय बारह
## राज्य नोडल अधिकारी

**25. विक्रेताओं के मध्य समन्वय सुनिश्चित करने हेतु राज्य नोडल अधिकारी की पदस्थापना.—**

(1) राज्य नोडल अधिकारियों को विक्रेताओं के मध्य समन्वय सुनिश्चित करने के प्रयोजन के लिये पदस्थ किया जायेगा ।

(2) इस प्रकार अभिहित राज्य नोडल अधिकारी संचालनालय, नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग में पदस्थ संयुक्त संचालक से निम्न श्रेणी का नहीं होगा।

(3) राज्य नोडल अधिकारी क्षेत्रीय मुद्दों एवं योजना के विकास पर विचार विमर्श करने हेतु प्रत्येक छः माह में एक बार बैठक आयोजित की जाएगी ।

(4) विक्रेताओं की समस्याओं को सुलझाने हेतु फीडबैक फार्म की व्यवस्था की जायेगी।

**26. नगर विक्रय समिति, स्थानीय प्राधिकारी, योजना प्राधिकारी तथा राज्य नोडल अधिकारी द्वारा दस्तावेजों के संधारण की रीति.—**

(1) नगर विक्रय समिति, स्थानीय प्राधिकारी, योजना प्राधिकारी एवं राज्य नोडल अधिकारी विक्रेता से संबंधित दस्तावेजों का संधारण करेंगे ।

(2) राज्य शासन विक्रेताओं के अभिलेखों के संधारण के लिये ऑन—लाईन साफ्टवेयर विकसित करेगा।

(3) स्थानीय नगरीय निकाय ऑन—लाईन उपलब्ध विक्रेताओं के सर्वेक्षण डेटा बनायेगा।

(4) विक्रेताओं का डेटा वार्डवार एवं बाज़ारवार रखा जायेगा।

(5) विक्रेताओं के विक्रय प्रमाण—पत्र तथा परिचय पत्र को ऑन लाईन बनाने की व्यवस्था करेगा ।

(6) स्थानीय नगरीय निकाय ऑन—लाईन रिकार्ड के संधारण के लिये साफ्टवेयर विकसित करने की अवधि में विक्रेताओं से संबंधित डेटा संधारित करेगा ।

(7) विक्रेताओं से संबंधित समस्त दस्तावेजों एवं अभिलेखों का भी संधारण राज्य स्तर पर किया जायेगा ।

## अध्याय तेरह
## विक्रय प्रक्षेत्रों का सहभाजन

**27. विक्रय करने के समय के आवंटन की रीति.—**

(1) नगर विक्रय समिति, स्थान की उपलब्धता को ध्यान में रखते हुए विक्रेताओं के समय का निर्धारण करेगी।

(2) नगर विक्रय समिति, महिला विक्रेताओं की सुरक्षा संबंधी मापदण्डों को ध्यान में रखते हुये विक्रय के समय का निर्धारण करेगी ।

(3) विक्रय के लिये समय का आवंटन करने के दौरान महिला एवं पुरूष विक्रेता के साथ ऐसे आवंटन के संबंध में नियम एवं मापदण्ड में कोई भेदभाव किये बिना समान रूप से व्यवहार किया जायेगा ।

(4) विक्रय प्रक्षेत्र में विक्रेताओं की संख्या उपलब्ध स्थान की तुलना में अधिक है तो ऐसी परिस्थिति में विक्रेताओं को अलग–अलग पाली में विक्रय करने हेतु समय आवंटित किया जायेगा । इससे समस्त विक्रेताओं को उनके आजीविका संवर्धन में तथा विक्रय प्रक्षेत्र में स्वच्छता मानक संधारित में समान अवसर उपलब्ध होगा ।

(5) ऐसे विक्रय प्रक्षेत्र जहां बाज़ार के खुलने के पूर्व विक्रय किया जाता है वहां विक्रेताओं को स्पष्ट रूप से निर्देशित किया जाना होगा कि बाजार खुलने के बाद स्थान खाली करना होगा, इसके अतिरिक्त उनके द्वारा ऐसे विक्रय प्रक्षेत्र की स्वच्छता एवं व्यवस्था भी सुनिश्चित की जायेगी ।

**28. प्रतिबंध रहित विक्रय प्रक्षेत्र, आंशिक रूप से प्रतिबंधित विक्रय प्रक्षेत्र और गैर विक्रय प्रक्षेत्र के निर्धारण हेतु सिद्धांत.–**

(1) नगर विक्रय समिति प्रतिबंध रहित विक्रय प्रक्षेत्र, आंशिक रूप से प्रतिबंधित विक्रय प्रक्षेत्र और गैर विक्रय प्रक्षेत्र का निर्धारण करेगा ।

(2) प्रतिबंध रहित विक्रय प्रक्षेत्र, आंशिक रूप से प्रतिबंधित विक्रय प्रक्षेत्र और गैर विक्रय प्रक्षेत्र का निर्धारण करते समय सड़क, यातायात एवं परिवहन संचालन को ध्यान में रखा जायेगा। स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विक्रय प्रक्षेत्र में निम्नलिखित व्यवस्थाएं की जायेगी–

(क) विक्रय प्रक्षेत्र में शौचालय का निर्माण– प्रति 10 विक्रेताओं के लिये एक प्रसाधन;

(ख) शौचालय में पर्याप्त जलापूर्ति की व्यवस्था;

(ग) विक्रेताओं के साथ–साथ क्रेताओं को ध्यान में रखते हुए शौचालय का निर्माण;

(घ) पुरूष एवं महिला के लिए पृथक–पृथक शौचालय का निर्माण तथा महिला प्रसाधन के लिये महिला केयर–टेकर की व्यवस्था;

(ड.) शौचालय की साफ–सफाई एवं रख–रखाव हेतु किसी सामाजिक संगठन से अनुबंध करना;

(च) विक्रेताओं एवं अन्य द्वारा शौचालय के उपयोग करने पर शुल्क के संग्रहण की व्यवस्था;

(छ) विक्रय प्रक्षेत्र में विक्रेताओं द्वारा शौचालय के उपयोग हेतु मासिक पास की व्यवस्था।

(3) प्रतिबंधित विक्रय प्रक्षेत्र, ऐसे स्थान होंगे जहां विक्रेता, एक निश्चित समयावधि में कार्य करेगा तथा उस अवधि के पश्चात्, विक्रेताओं द्वारा जोन को खाली करना होगा। स्थानीय नगरीय निकाय, ऐसे स्थानों का चिन्हांकन कर विक्रय संबंधी निर्देशों/जानकारियों को सूचना पटल पर ऐसे चस्पा किये जायेंगे, जैसे कि –

(क) प्रतिदिन विक्रय किये जाने का समय;
(ख) साप्ताहिक बाज़ारों में विक्रय किये जाने का समय।

(4) प्रतिबंध रहित विक्रय प्रक्षेत्र, ऐसे स्थान होंगे जहां विक्रेता अपनी सुविधा एवं आवश्यकता के अनुसार कार्य कर सकते हैं, तथापि स्थानीय प्राधिकारी द्वारा दिए गए निर्देशों एवं मापदण्डों का पालन सुनिश्चित करना होगा, जैसे कि–

(क) स्वच्छता मानकों का संधारण;
(ख) अवैध एवं अनैतिक व्यवसाय का प्रतिषेध एवं विनियमन;
(ग) आबंटित स्थान में ही विक्रय कार्य।

(5) गैर विक्रय प्रक्षेत्र, ऐसे स्थान होंगे जहां विक्रय कार्य किया जाना पूर्णतः वर्जित (प्रतिबंधित) होगा।

**29. विक्रय प्रक्षेत्र की क्षमता के निर्धारण का सिद्धांत और उसके व्यापक जनगणना और सर्वेक्षण की रीति.–**

(1) नगर विक्रय समिति प्रत्येक पांच वर्ष में एक बार अपने अधिकारिता के भीतर विक्रेताओं का सर्वेक्षण करायेगा।

(2) चिन्हांकित विक्रेताओं को विक्रय प्रक्षेत्र की ग्रहण क्षमता के आधार पर विक्रय प्रक्षेत्र में व्यवस्थित किया जायेगा।

(3) शेष विक्रेताओं को नजदीकी विक्रय प्रक्षेत्र में व्यवस्थित किया जाना होगा ।

**30. विक्रेताओं का स्थानांतरण एवं पुनर्वासन का सिद्धांत.–**

(1) जब तक कि किसी जगह की तत्काल आवश्यकता न हो यथा संभव विक्रेताओं के स्थानांतरण को प्रतिबंधित किया जायेगा।

(2) जब पुनर्वास की योजना बनायी जा रही हो तथा क्रियान्वित की जा रही हो तब प्रभावित विक्रेताओं तथा उनके प्रतिनिधियों पर विचार किया जायेगा।

(3) पथ विक्रेताओं के स्थानांतरण के पूर्व उनके आजीविका और जीवन स्तर को सुधारना होगा।

(4) स्थानांतरित विक्रेताओं को उनके जीवन स्तर के संवर्धन के लिए अवसर दिया जायेगा ताकि विक्रेता, नवीन पुनर्वास योजना के अंतर्गत अवसर प्राप्त कर सके।

(5) स्थानांतरण या भूमि संबंधित मुद्दों से विक्रेताओं के अधिकार प्रभावित नहीं होंगे। स्थानांतरण अधिनियम के प्रावधानों के अनुसार किये जायेंगे।

(6) राज्य अपने आर्थिक मानदण्ड के अनुसार विक्रेताओं को बलपूर्वक बेदखल किए जाने को विनियमित करेगा तथा उसकी जांच करेगा।

**31. विविध.–**

(1) राज्य के चिन्हांकित विक्रेताओं के लिए प्रतिवर्ष विक्रेता महोत्सव का आयोजन किया जायेगा।

(2) विक्रेता महोत्सव प्रतिवर्ष अलग–अलग जिलों में आयोजित किया जायेगा।

(3) स्वच्छता मानकों का पूरे वर्ष पालन किये जाने वाले विक्रेताओं को पुरस्कृत किया जायेगा।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

**परिशिष्ट एक**

## सर्वेक्षण प्रपत्र

स्थानीय नगरीय निकाय का नाम : ..........................................................
सर्वेक्षण दिनांक : ..........................................................
सर्वेक्षणकर्ता का नाम/संस्था : ..........................................................
विक्रेता का विशिष्ट पहचान पत्र ☐☐☐☐☐☐☐☐☐☐☐☐

| | | |
|---|---|---|
| 1. | विक्रेता का नाम | .......................................................... |
| 2. | पिता/पति का नाम | .......................................................... |
| 3. | पता (निवास) | ..........................................................<br>.......................................................... |
| 4. | पता (व्यवसाय) | |
| 5. | वार्ड क्रमांक एवं नाम | |
| 6. | संपर्क नं. | |
| 7. | आधार नं. | |
| 8. | नामिनी का नाम | 1—<br>2— |
| 9. | जन्म तिथि | |
| 10. | शिक्षा | |
| 11. | क्या आवासीय इकाई स्वयं की है या किराये की | |
| 12. | श्रेणी | ☐ सामान्य ☐ अन्य पिछड़ा वर्ग<br>☐ अनुसूचित जाति ☐ अनुसूचित जनजाति |
| 13. | निवास से कार्यस्थल की दूरी | |
| 14. | व्यवसाय का प्रकार | (see table below) |
| 15. | क्या आपको परियच पत्र प्राप्त है ? | ☐ हां ☐ नहीं |
| 16. | कितने वर्ष से विक्रय कार्य कर रहें है ? | |
| 17. | क्या परिवार के अन्य सदस्य भी विक्रेता है ? | ☐ हां ☐ नहीं |
| 18. | क्या कोई प्रशिक्षण प्राप्त हुआ है (यदि हां तो जानकारी दें) | |
| 19. | विक्रेता की श्रेणी | ☐ स्थाई ☐ घुमंतु |
| 20. | कार्यस्थल की स्थिति | ☐ किराया ☐ सार्वजनिक |

14. व्यवसाय का प्रकार:

| | कोड |
|---|---|
| ☐ खाद्य | 01 |
| ☐ सब्जी | 02 |
| ☐ कपड़े | 03 |
| ☐ सजावटी सामग्री | 04 |
| ☐ जूते | 05 |
| ☐ घरेलू सामग्री | 06 |
| ☐ अन्य | 99 |

| | | |
|---|---|---|
| 21. | मौसमी या निरंतर | ☐ मौसमी ☐ निरंतर |
| 22. | विक्रय का समय | ☐ पूर्णकालिक ☐ सुबह ☐ शाम |
| 23. | औसत आय | |
| 24. | क्या उसका बचत बैंक खाता है (यदि हां तो बैंक का नाम एवं शाखा का नाम उल्लिखित करें) | |
| 25. | क्या आपका बैंक ऋण है? | |
| 26. | क्या बीपीएल/एपीएल के रूप में पंजीकृत है? | |

**जिला एवं स्थानीय नगरीय निकाय का कोड**

| जिला कोड | जिले का नाम | स्थानीय नगरीय निकयों की संख्या | स्थानीय नगरीय निकाय का नाम | स्थानीय नगरीय निकाय का कोड |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| 01 | रायपुर | | | |
| | | 01 | रायपुर | 0101 |
| | | 02 | बीरगांव | 0102 |
| | | 03 | तिल्दा नेवरा | 0103 |
| | | 04 | गोबरानवापारा | 0104 |
| | | 05 | आरंग | 0105 |
| | | 06 | अभनपुर | 0106 |
| | | 07 | माना कैम्प | 0107 |
| | | 08 | खरौरा | 0108 |
| | | 09 | कुंरा | 0109 |
| 02 | दुर्ग | | | |
| | | 01 | भिलाई | 0201 |
| | | 02 | दुर्ग | 0202 |
| | | 03 | भिलाई चरौदा | 0203 |
| | | 04 | कुम्हारी | 0204 |
| | | 05 | जामुल | 0205 |
| | | 06 | अहिवारा | 0206 |
| | | 07 | पाटन | 0207 |
| | | 08 | धमधा | 0208 |
| | | 09 | उतई | 0209 |
| 03 | बिलासपुर | | | |
| | | 01 | बिलासपुर | 0301 |
| | | 02 | तिफरा | 0302 |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| | | 03 | रतनपुर | 0303 |
| | | 04 | तखतपुर | 0304 |
| | | 05 | सिरगिट्टी | 0305 |
| | | 06 | कोटा | 0306 |
| | | 07 | गौरेला | 0307 |
| | | 08 | बोदरी | 0308 |
| | | 09 | पेण्ड्रा | 0309 |
| | | 10 | सकरी | 0310 |
| | | 11 | बिल्हा | 0311 |
| | | 12 | मल्हार | 0312 |
| 04 | कोरबा | | | |
| | | 01 | कोरबा | 0401 |
| | | 02 | दीपका | 0402 |
| | | 03 | कटघोरा | 0403 |
| | | 04 | छुरीकला | 0404 |
| | | 05 | पाली | 0405 |
| 05 | राजनांदगांव | | | |
| | | 01 | राजनांदगांव | 0501 |
| | | 02 | डोंगरगढ़ | 0502 |
| | | 03 | खैरागढ़ | 0503 |
| | | 04 | डोंगरगांव | 0504 |
| | | 05 | गण्डई | 0505 |
| | | 06 | अम्बागढ़ चौकी | 0506 |
| | | 07 | छुईखदान | 0507 |
| | | 08 | छुरिया | 0508 |
| 06 | रायगढ़ | | | |
| | | 01 | रायगढ़ | 0601 |
| | | 02 | खरसिया | 0602 |
| | | 03 | सारंगढ़ | 0603 |
| | | 04 | धर्मजयगढ़ | 0604 |
| | | 05 | किरोड़ीमलनगर | 0605 |
| | | 06 | घरघोड़ा | 0606 |
| | | 07 | लैलुंगा | 0607 |
| | | 08 | सरिया | 0608 |
| | | 09 | बरमकेला | 0609 |
| | | 10 | पुसौर | 0610 |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| 07 | जांजगीर–चांपा | | | |
| | | 01 | चांपा | 0701 |
| | | 02 | जांजगीर–नैला | 0702 |
| | | 03 | अकलतरा | 0703 |
| | | 04 | सक्ती | 0704 |
| | | 05 | बलौदा | 0705 |
| | | 06 | खरौद | 0706 |
| | | 07 | शिवरीनारायण | 0707 |
| | | 08 | नयाबाराद्वार | 0708 |
| | | 09 | नवागढ़ | 0709 |
| | | 10 | जैजेपुर | 0710 |
| | | 11 | डभरा | 0711 |
| | | 12 | चन्द्रपुर | 0712 |
| | | 13 | अड़भार | 0713 |
| | | 14 | सारागांव | 0714 |
| | | 15 | राहौद | 0715 |
| 08 | कोरिया | | | |
| | | 01 | चिरमिरी | 0801 |
| | | 02 | मनेन्द्रगढ़ | 0802 |
| | | 03 | बैकुण्ठपुर | 0803 |
| | | 04 | शिवपुरचरचा | 0804 |
| | | 05 | खोंगापानी | 0805 |
| | | 06 | झगराखण्ड | 0806 |
| | | 07 | नई–लेदरी | 0807 |
| 09 | बलौदाबाजार | | | |
| | | 01 | भाटापारा | 0901 |
| | | 02 | बलौदाबाजार | 0902 |
| | | 03 | सिमगा | 0903 |
| | | 04 | कसडोल | 0904 |
| | | 05 | भटगांव | 0905 |
| | | 06 | लवन | 0906 |
| | | 07 | पलारी | 0907 |
| | | 08 | टुण्डरा | 0908 |
| | | 09 | बिलाईगढ़ | 0909 |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| 10 | धमतरी | | | |
| | | 01 | धमतरी | 1001 |
| | | 02 | कुरूद | 1002 |
| | | 03 | नगरी | 1003 |
| | | 04 | भखारा | 1004 |
| | | 05 | आमदी | 1005 |
| | | 06 | मगरलोड | 1006 |
| 11 | सरगुजा | | | |
| | | 01 | अंबिकापुर | 1101 |
| | | 02 | सीतापुर | 1102 |
| | | 03 | लखनपुर | 1103 |
| 12 | बस्तर | | | |
| | | 01 | जगदलपुर | 1201 |
| | | 02 | बस्तर | 1202 |
| 13 | महासमुंद | | | |
| | | 01 | महासमुंद | 1301 |
| | | 02 | सरायपाली | 1302 |
| | | 03 | बागबहरा | 1303 |
| | | 04 | बसना | 1304 |
| | | 05 | पिथौरा | 1305 |
| | | 06 | तुमगांव | 1306 |
| 14 | बालोद | | | |
| | | 01 | दल्लीराजहरा | 1401 |
| | | 02 | बालोद | 1402 |
| | | 03 | गुण्डरदेही | 1403 |
| | | 04 | डौंडी | 1404 |
| | | 05 | चिखलाकसा | 1405 |
| | | 06 | डौंडीलोहारा | 1406 |
| | | 07 | अर्जुन्दा | 1407 |
| | | 08 | गुरूर | 1408 |
| 15 | कबीरधाम | | | |
| | | 01 | कवर्धा | 1501 |
| | | 02 | पंडरिया | 1502 |
| | | 03 | सहसपुर–लोहारा | 1503 |
| | | 04 | पाण्डातराई | 1504 |
| | | 05 | बोड़ला | 1505 |
| | | 06 | पिपरिया | 1506 |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| 16 | कांकेर | | | |
| | | 01 | कांकेर | 1601 |
| | | 02 | पखांजूर | 1602 |
| | | 03 | चरामा | 1603 |
| | | 04 | भानुप्रतापपुर | 1604 |
| | | 05 | अंतागढ़ | 1605 |
| | | 06 | नरहरपुर | 1606 |
| 17 | जशपुरनगर | | | |
| | | 01 | जशपुरनगर | 1701 |
| | | 02 | पत्थलगांव | 1702 |
| | | 03 | कुनकुरी | 1703 |
| | | 04 | बगीचा | 1704 |
| | | 05 | कोतबा | 1705 |
| 18 | बेमेतरा | | | |
| | | 01 | बेमेतरा | 1801 |
| | | 02 | नवागढ़ | 1802 |
| | | 03 | खम्हरिया | 1803 |
| | | 04 | मारो | 1804 |
| | | 05 | देवकर | 1805 |
| | | 06 | साजा | 1806 |
| | | 07 | बेरला | 1807 |
| | | 08 | परपोड़ी | 1808 |
| 19 | दंतेवाडा | | | |
| | | 01 | बड़ी बचेली | 1901 |
| | | 02 | किरन्दुल | 1902 |
| | | 03 | दन्तेवाड़ा | 1903 |
| | | 04 | गीदम | 1904 |
| | | 05 | बारसूर | 1905 |
| 20 | मुंगेली | | | |
| | | 01 | मुंगेली | 2001 |
| | | 02 | लोरमी | 2002 |
| | | 03 | सरगांव | 2003 |
| | | 04 | पथरिया | 2004 |
| 21 | सूरजपूर | | | |
| | | 01 | सूरजपुर | 2101 |
| | | 02 | विश्रामपुर | 2102 |
| | | 03 | भटगांव | 2103 |
| | | 04 | जरही | 2104 |
| | | 05 | प्रतापपुर | 2105 |
| | | 06 | प्रेमनगर | 2106 |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| 22 | कोण्डागांव | | | |
| | | 01 | कोण्डागांव | 2201 |
| | | 02 | केसकाल | 2202 |
| | | 03 | विश्रामपुरी | 2203 |
| | | 04 | फरसगांव | 2204 |
| 23 | गरियाबंद | | | |
| | | 01 | राजिम | 2301 |
| | | 02 | गरियाबंद | 2302 |
| | | 03 | फिंगेश्वर | 2303 |
| | | 04 | छुरा | 2304 |
| 24 | बलरामपुर | | | |
| | | 01 | बलरामपुर | 2401 |
| | | 02 | रामानुजगंज | 2402 |
| | | 03 | कुसमी | 2403 |
| | | 04 | वाड्रफनगर | 2404 |
| | | 05 | राजपुर | 2405 |
| 25 | बीजापुर | | | |
| | | 01 | बीजापुर | 2501 |
| | | 02 | भैरमगढ़ | 2502 |
| | | 03 | भोपालपट्नम | 2503 |
| 26 | सुकमा | | | |
| | | 01 | सुकमा | 2601 |
| | | 02 | दोरनापाल | 2602 |
| | | 03 | कोण्टा | 2603 |
| 27 | नारायणपुर | | | |
| | | 01 | नारायणपुर | 2701 |

**परिशिष्ट दो**

| |
|---|
| नवीनतम पासपोर्ट साइज का फोटोग्राफ |

## विक्रय प्रमाणपत्र प्ररूप

| | | |
|---|---|---|
| 1. | स्थानीय नगरीय निकाय का नाम | |
| 2. | विक्रेता का नाम | ................................................................................................ |
| 3. | पिता/पति का नाम | ................................................................................................ |
| 4. | पता ( निवास ) ( व्यवसाय ) | ................................................................................................<br>................................................................................................ |
| 5. | सांकेतिक नं. | |
| 6. | व्यवसाय | |
| 7. | वार्ड क्रमांक एवं नाम | |
| 8. | संपर्क नं. | |
| 9. | जन्म तिथि | |
| 10. | शिक्षा | |

**विक्रेता को विक्रय प्रमाणपत्र जारी करने के मापदण्ड–**

1. स्थानीय नगरीय निकाय द्वारा विक्रेता को विक्रय प्रमाणपत्र जारी किया जायेगा, नगर विक्रय समिति के समक्ष रू. 50 के मूल्य के स्टांम्प पेपर पर वचन पत्र प्रस्तुत कर इस आशय की पुष्टि करनी होगी कि–

   (क) विक्रेता द्वारा विक्रय प्रमाणपत्र केवल स्वयं या परिवार के आश्रित सदस्यों के उपयोग में लाया जायेगा।

   (ख) विक्रय प्रमाणपत्र को हस्तान्तरित अथवा विक्रय नहीं किया जा सकेगा।

   (ग) विक्रेता के पास स्थानीय नगरीय निकाय की सीमा के भीतर कोई अन्य सार्वजनिक स्थान, दुकान अवस्थित नहीं है।

   (घ) विक्रेता को पुष्टि करनी होगी कि उसके आश्रित या परिवार के सदस्य (पत्नी/पुत्र) को विक्रेता प्रमाणपत्र जारी नहीं किया गया है।

   (ड.) विक्रेता, विक्रय प्रमाणपत्र का उपयोग किसी भी प्रकार के अनैतिक तथा अवैध व्यवसाय हेतु नहीं करेगा।

   (च) विक्रेता, विक्रय प्रमाणपत्र का उपयोग किसी भी प्रकार के विस्फोटक सामग्री के विक्रय हेतु नहीं करेगा।

   (छ) विक्रेता, विक्रय प्रमाणपत्र का उपयोग किसी भी प्रकार के मादक/नशीले पदार्थ के विक्रय हेतु नहीं करेगा।

